भूगोल की कर्क, मकर और विषुवत् रेखाएं, हिन्दी में चरित्र गठन के महत्त्व के साथ लिपट-उलझकर सब्ज़ी-मण्डी के कबाड़ियों की तरह अद्भुत स्वर वैचित्र्य उपस्थित किया करती थीं। इस रटाई के कार्यक्रम में हमें खरा आनन्द आता था। अदब से बैठने की ज़रूरत न होती थी। क्योंकि पण्डित जी सामने न होते थे। उठ-उठकर एक-दूसरे को टीपें लगाना, मुंह चिढ़ाना, चोंच दिखाना आदि मनोरंजक कार्यक्रम करते हुए हम चौबीस घंटों में केवल उतना ही समय अपना मानकर सुख से बिताया करते थे, क्योंकि मार्च का महीना होता था। हमारी सुबह स्कूल की, और दिन के एक बजे से लेकर रात के नौ बजे तक का समय पण्डित जी का हुआ करता था। सालाना इम्तहान के चार महीने पहले से हमारे खेल-कूदों पर पूर्ण प्रतिबन्ध लग जाता था, क्योंकि पण्डित जी अपने किसी विद्यार्थी का फेल होना बर्दाश्त नहीं कर पाते थे। दीवाली बीती नहीं कि पण्डित जी की आज्ञानुसार हमें अपने-अपने घरों में सुबह चार बजे उठकर पढ़ने बैठ जाना पड़ता था। जो लड़का चार बजे उठकर पढ़ना न आरम्भ कर दे उसकी खैर नहीं। कड़कड़ाती हुई सरदी में भी कम्बल ओढ़कर एक हाथ में लालटेन और दूसरे हाथ में लट्ठ लिए हुए पण्डित जी विभिन्न गलियों में रहने वाले अपने सभी विद्यार्थियों के घरों पर जाकर आवाज़ लगाते थे—फलाने! और फलाना अगर एक आवाज़ में न बोला तो उसकी खैर नहीं। इस बुरी तरह धुनते थे कि देखने वालों को दर्द लगता था। लड़कों के माता-पिता मारपीट के सम्बन्ध में कुछ नहीं कह सकते थे। विद्यार्थी को पढ़ाने से पहले उसके अभिभावकों से मारपीट की शर्त वे तय कर लेते थे। "छड़ी लागे छम-छम और विद्या आवे धम-धम" के सनातन सिद्धान्त में उनका अटूट विश्वास था।

उस समय शहर में कुल जमा दो-तीन सिनेमा घर थे। उनमें भी हिन्दुस्तानी फिल्मों का सिनेमा केवल एक 'रायल' ही था, जो कि अमीनाबाद में था। मूक चित्रपटों की हीरोइन मिस पन्ना, मिस लोबो, गौहर, जुबेदा, जेबुन्निसा, माधुरी, सुलोचना आदि हम लोगों के परम आकर्षण की जिन्स थीं। परन्तु दिसम्बर से लेकर मई के पहले हफ्ते तक हम उनकी झलक भी न देख पाते थे। सिनेमा देखना तो दर किनार, चौक से अमीना-

बाद तक जाने का आर्डर भी न था। मुझे अच्छी तरह याद है कि एक लड़का अपनी मां के साथ किसी रिश्तेदार के घर अमीनाबाद गया था। संयोग की बात है कि पण्डित जी भी उस दिन अमीनाबाद गए हुए थे। वह लड़का अपने सम्बन्धी के बेटे के साथ बाज़ार घूमने निकल आया था। पण्डित जी ने उस देख लिया। देखते ही उनके चेहरे पर ऐसी घबराहट आ गई मानो वह लड़का आत्महत्या करने के लिए निकल पड़ा हो। पचास कदम से दौड़ते हुए पण्डित जी उनके पास पहुंचे और हाथ पकड़कर हांफते हुए बोले, "मोए अमीनाबाद घूम रहा होगा।" फिर उसकी एक न सुन अपनी ही धुन में उस भरे बाज़ार में ही धुन डाला। आसपास भीड़ जमा हो गई। लोगों ने समझा कि शायद यह लड़का पण्डित जी की जेब काटकर भागा है, इसलिए वे उसे मार रहे हैं। बमुश्किल तमाम उन्होंने यह सुना कि वह अपनी मां के साथ एक सम्बन्धी के घर आया है, सिनेमा देखने नहीं आया। पण्डित जी उसका हाथ पकड़कर सम्बन्धी के घर गए, अन्दर से सूचना मंगवाई, और जब उन्हें विश्वास हो गया कि लड़के का कथन सत्य है, तब उन्होंने उसे छोड़ा।

गर्मी शुरू होते ही उनकी आज्ञा से हममें से हर एक को नित्य प्रति प्रातःकाल ब्राह्मी बूटी पीनी पड़ती थी और वह भी एक खास दूकान से लाकर। जो ब्राह्मी बूटी न पिए उसे भी मार पड़ती थी। परीक्षा के दिनों में दो नियम हमें और भी पालन करने पड़ते थे। एक तो दिन-वार के अनुसार शकुन करके घर से निकलना और दूसरे पण्डित जी के इष्टदेव, एक खास मंदिर के गणेश जी, के दर्शन करना। इन कार्यक्रमों में चूक पड़ जाने पर भी करारी मार पड़ती थी। शकुन वाली कविता तो मुझे अब तक याद है—

"रवि को पान सोम को दर्पण, मंगल को गुड़ कीजै अर्पण।
बुध को धनिया बीफै राई, सूक कहे मोहि दही सुहाई।
सनीचर कहे जो अदरक पाऊं, तीनों लोक जीत घर जाऊं।।"

इतना सब हमसे कराने के बाद पण्डित जी अपने कमज़ोर विद्यार्थियों को पास करवाने के लिए स्कूल के मास्टरों की खुशामद भी किया

करते थे। एक बार उनके ही मुहल्ले में रहने वाले एक मास्टर महोदय ने उनके एक विद्यार्थी को फेल कर दिया। पण्डित जी उनसे बेहद बिगड़े। उनके घर के सामने गली में खड़े होकर पण्डित जी ने उन्हें सैकड़ों गालियां सुना डालीं और यह धमकी भी दे दी कि "निकलना साले कभी, मारे जूतों के खोपड़ी गंजी कर दूंगा।"

चार महीने तक वे मास्टर महोदय अपने एक पड़ोसी के पिछवाड़े से दूसरी गली में होकर आते-जाते थे, क्योंकि पण्डित जी अपने चबूतरे पर जूता लिए हुए रोज़ उनकी प्रतीक्षा किया करते थे।

रिज़ल्ट के दिन के लिए भी उनका एक आदेश था—पास हो के आओ तो हाथ में तरबूज़ की फांक ज़रूर हो। परीक्षाफल निकलने के दिन पंडित जी घनघोर पूजा-पाठ कर बड़े आकुल-व्याकुल भाव से अपने घर के सामने वाले चबूतरे पर बैठकर हम लोगों की प्रतीक्षा किया करते थे। दूर से हम लोगों को देखकर उन्हें फिर इतनी भी ताव न रह जाती थी कि लड़के पास आकर उन्हें अपना परीक्षाफल सुनाएं। इसीलिए तरबूज़ की फांक हाथ में रखने का आदेश था। दूर से ही तरबूज़ की फांक देखकर उन्हें हमारे रिज़ल्ट का पता चल जाता था। एक बार परीक्षाफल के दिन मेरे नये जूते ने मेरे पैरों को छालेदार बना दिया था। इसलिए लंगड़ाता हुआ चला आ रहा था। रास्ते में तरबूज़ वाले के यहां मुझे फांक भी न मिल सकी, क्योंकि लड़कों ने खरीद ली थी। मैं खाली हाथ पास हुए लड़कों से दस कदम पीछे पैर के छालों से परेशान लंगड़ाता हुआ चला आ रहा था। मेरे हाथ में तरबूज़ की फांक न देखकर पण्डित जी ने समझा कि मैं फेल हो गया। तैश में भरे पण्डित जी चबूतरे से लपककर उठे और लड़कों की भीड़ चीर कर मेरे पास पहुंच उन्होंने धमाधम घूंसे और चांटे लगाने शुरू कर दिए। "मुर्दे, तुझे इत्ता-इत्ता पढ़ाया फिर भी फेल हो गया।"

मेरे मित्रगण चिल्लाए, "पास हो गया है पण्डित जी, पास हो गया है।" पण्डित जी ने मारना छोड़कर एक सेकिण्ड के लिए प्रश्न और प्रसन्नता से भरी हुई दृष्टि से मुझे देखा और फिर दूसरी धुन में मारना शुरू कर दिया, "अबे तो तरबूज़ की फांक क्यों नहीं लाया? पचास बार कह चुका हूं कि मुझे दिल की बीमारी है, फिर भी मेरा दिल दहला देते

हैं, ऐसे हैं आजकल के कम्बख्त चेले !"

मारने में मेरे आदिगुरु तन्मय हो जाया करते थे, यह सच है, परन्तु उनको अपने बच्चों के समान फल खिलाना भी उन्हें सुहाता था। लड़कों की पढ़ाई को लेकर इतना अधिक सतर्क रहने वाले प्राइवेट ट्यूटर अब कहां मिलेंगे ? पण्डित जी अब नहीं रहे, परन्तु उनकी करालता की वह स्मृति आज बड़ी मधुर होकर मेरे ध्यान में आ रही है। मैंने उनकी बहुत मार खाई है, क्योंकि हिसाब में कच्चा था। नशे में वे अक्सर मुझे बेंतों ही बेंतों धुना करते थे। ऊपर से पण्डित जी की मां, बहन, भावज उस मार को देखकर चिल्लातीं, "अरे लड़के को मार डालेगा क्या ?" पर पण्डित जी एक बार बेंत उठाकर तब तक नहीं छोड़ते जब तक उनकी सांस न फूलने लगे।

मैं उन्हें अपनी हर किताब छपने पर अवश्य ही भेंट करने जाता। जब पहली किताब छपी तो उसमें मैंने लिखा था कि "जिनकी बेंतों की मार की कृपा से आज इस योग्य हुआ।" जब दूसरी किताब लेकर पहुंचा तो उसमें यह सब न लिखकर कुछ और लिखा था।

पण्डित जी बोले, "यह सब कुछ नहीं, वही बेंतों की मारवाला मजमून लिखो बेटा।" उसके बाद से मैं बार-बार यही करने लगा। पण्डित जी मेरी नई किताब को सुबह जब घर से निकलते तब लेकर ही निकलते। जिससे मिलते, जहां जाते वहां बात चलाकर वह पुस्तक अवश्य दिखलाते, कहते, "यह मेरा शिष्य है। देखिए, इसने लिखा है कि बेंतों की मार के बदौलत यह इस योग्य बना। यही इसकी योग्यता है।"

यदि कोई उनसे किताब पढ़ने के लिए मांगता तो वे उसको न देते थे, कह देते, "यह पुस्तक बड़ी योग्यता से लिखी गई है। इसको तुम न समझ पाओगे।" पण्डित जी न स्वयम् किताब पढ़ते थे और न किसीको पढ़ने देते थे। किताब उनके हाथ में तब तक अवश्य रहती थी जब तक कि उसका एक-एक पन्ना ढीला होकर उड़ न जाए।

१८

# पड़ोसिन की चिट्ठियां

सावित्री सीने की मशीन खरीदने गई थी। लेकिन बड़ी देर हो गई। मैं उतावला होकर सोचने लगा कि अब तो उसे आ जाना चाहिए। तीन बजे हैं। पिछले बीस दिनों से, जब से सावित्री यहां आई है, हम पहली बार इतनी देर के लिए अलग हुए थे। नई पत्नी वैसे ही आकर्षण की चीज होती है—उसके सामने दुनिया में कुछ नहीं दिखलाई देता।

इन बीस दिनों में हमने दुई को इकाई के रूप में देखा है। हमने इतना प्यार एक-दूसरे पर निछावर किया है कि हमें स्वयं ही अपनी अमूल्य प्रेम निधि की थाह नहीं मिलती, और फिर सावित्री कवयित्री।

"पोस्टमैन!"—दरवाज़े की खटखट के साथ आवाज़ आई और दरवाज़े की नीचे की झिरी से कुछ चिट्ठियां और पत्रिकाएं कमरे के फर्श पर आ फिसलीं। जब से सावित्री आई मेरे घर पोस्टमैन रोज़ आने लगा है, वरना मेरी चिट्ठियां तो होली-दिवाली में ही आया करती थीं।

मैं दरवाज़े के आगे फर्श पर बिखरी हुई डाक को देखता रहा। उठने में आलस लग रहा था। सावित्री के अब तक न आने के कारण मन में अनख भी थी।

इस सावित्री को अपनी जीवन-संगिनी बनाने से पहले मैंने इन्कार कर दिया था। श्रीमती जी मेरी भाभी की सगी फुफेरी बहन हैं। भाभी स्वाभाविक रूप से इन्हींके कर-कमलों द्वारा मेरे गले में वरमाला डलवाने का निश्चय कर चुकी थीं।

भाभी नाराज हो गईं, मगर मेरी 'ना' 'हां' में न बदली। इसके पांच-छः महीने बाद अपनी पत्नी का अपेंडिसाइटिस का आपरेशन कराने के लिए सावित्री के भाई साहब झांसी से लखनऊ पधारे। सावित्री भी उनके साथ ही आई थी। मेरे बड़े भैया ने पत्र लिखकर यह आदेश दिया

था कि मैं उनके काम आऊं, लिहाज़ा काम आने लगा। सरकारी फोटोग्राफर हूं। मेरे काम से मेरे अफसर बेहद खुश हैं। उन्हें अस्पताल में काटेज वार्ड भी मिल गया, आपरेशन और देखभाल भी भली प्रकार हुई। सावित्री के भाई साहब अपनी छुट्टी बीतने पर मेरे ऊपर ही पूरी ज़िम्मेदारी छोड़कर लौट गए।···और फिर, जैसा कि जग जाहिर है कि जब एक सावित्री ने यमराज का पीछा न छोड़ा, तो दूसरी भला मुझे क्यों छोड़ सकती थी। उसकी सुन्दरता, कार्य-तत्परता और कार्य-कुशलता तो मन को मोहने वाली लगी ही, बीमार के तीमारदार होने के नाते जब आपस का संकोच मिटा तो उसने बात-बात में अपने मीठे तानों से मेरे पुराने गुनाह के टांके तोड़ दिए। उनकी भाभी भी बढ़ावा देने लगीं।

यह सब सुनकर मेरे लिए कवयित्री का पति बनने के अलावा कोई चारा न रहा। सच बात यह है कि मैं वचन-मन-कर्म से सावित्री का गुलाम हो चुका था।

यह गुलामी कुछ बुरी नहीं रही। इन बीस दिनों के सहवास से ही सावित्री का यह गुलाम अपने-आपको त्रिभुवन का स्वामी अनुभव करने लगा। सावित्री कवयित्री होने के बावजूद निहायत सीधे स्वभाव की और कुशल गृहिणी है।

और वह अभी तक नहीं आई, कोठी के दूसरे हिस्से में रहनेवाली मिसेज़ राजदान के साथ गई थी, बड़ी देर कर दी।

मैं आरामकुर्सी से उठ खड़ा हुआ, डाक उठाई, दो पत्रिकाएं, दो पोस्टकार्ड, एक लिफाफा। पत्रिकाओं के रैपर फाड़े। दोनों में सावित्री शर्मा की कविताएं छपी थीं, एक में उसका चित्र भी था। यह चित्र मैंने ही उतारा था। मैंने सोचा, लिफाफा उसकी भाभी या किसी सहेली का होगा। उसे भी पढ़ने की इच्छा हुई···यह क्या? पत्र की पहली लाइन, पहला सम्बोधन पढ़ते ही मैं सन्न रह गया, मेरी आंखों के सामने अंधेरा छा गया। सावधान होकर एक बार फिर लिफाफे पर नज़र डाली। शायद है किसी और का पत्र हमारी डाक के साथ-साथ धोखे में आ गया हो, मगर सावित्री का नाम और पता बिल्कुल ठीक लिखा हुआ था। बस यही था कि यह पत्र मेरे 'केयर आफ' होकर नहीं आया था। दिल धुआं-

धुआं हो गया था। खैर, सावित्री नाम के इस भेद-भरे पत्र को पूरा पढ़ जाने की इच्छा ने मन को तनिक सम्भाला। चिट्ठी लखनऊ से ही ग्राई थी। लिखा था :

"मेरी प्राणवल्लभा,

"तुम शायद इस तरह मेरे द्वारा पुकारे जाने से नाराज़ होगी, पर मैं ग्रपने-आपसे मजबूर हूं। तुम ग्रब भी मेरी रूहेरवां हो, मैं हरदम तुम्हारे ही नाम का जाप किया करता हूं।

"रानी, मैं बहुत पापी हूं, तुम्हारे योग्य नहीं। तुम जैसी देवी को पाकर भी ग्रभागा ही रहा। मैं तुम्हारी कद्र नहीं कर सका। पर मैं तुमसे ईश्वर की सौगन्ध खाकर कहता हूं कि यह दोष मेरा नहीं, शराब ग्रौर उस बुरी संगत का था, जिसने मेरी बुद्धि पर परदा डाल रक्खा था। तुमने मुझे छोड़ दिया, ग्रच्छा किया। जिसके कारण तुमने छोड़ा, या सच कहूं जिस कांच के लिए मैंने तुम्हारे जैसे हीरे को अपने घर से बाहर निकाला, वह भी आज छः महीने हुए मुझे छोड़कर चली गई है। सुना है, बम्बई में सिनेमा-स्टार होने गई है। उस पापिष्ठा ने—अब उसका नाम लेने से भी मुझे नफरत होती है—मेरे जीवन का सारा सत्त्व खींच लिया। मैं इसी काबिल था।

"सावित्री, पिछले तीन वर्षों में हर पल ग्राठों पहर मैंने तुम्हें ही याद किया है। कई बार ग्रात्महत्या का विचार भी ग्राया, पर ग्रशोक का ही ध्यान कर रुक गया। उस गरीब की मां मैंने छीन ली। ग्रब खुद भी न रहूं तो वह वेसहारा ग्राखिर कहां जाएगा। उसका क्या होगा?

"तुम्हारा पता लगाते हुए यहां ग्राया हूं। अशोक भी मेरे साथ ही है। कल मैंने तुम्हारे नये पति के साथ तुम्हें हज़रतगंज में देखा था। तुम मुझे सुखी नज़र ग्राईं। तुम्हारा वह पति देखने में तो शरीफ ही लगता है। मैं तुमसे किस तरह बतलाऊं कि ग्रपनी सावित्री को दूसरे के साथ देखकर मेरा दिल कितना रोया है। तुम्हारा नाम लेकर पुकारने के लिए दिल बावला होकर बार-बार उछला। बड़ी मुश्किल से मैं ग्रपने ऊपर काबू पा सका। खैर, तुम खुश रहो प्रिये!

"...क्या एक बार मिल सकोगी? एक बार आ जाओ, मैं तुम्हारे

चरण छूकर तुमसे क्षमा मांगना चाहता हूं। बस, इतना ही चाहता हूं। आओगी ? मेरे लिए न सही, अपने अशोक के लिए ही एक बार, बस एक बार। मैं होटल में आठों पहर तुम्हारी ही प्रतीक्षा करता रहूंगा।

केवल तुम्हारा

अभागा, राम"

एक सांस में पत्र पढ़ गया, इतनी ज़रा-सी देर में ही मेरी दुनिया मेरी न रही। थोड़ी देर के लिए मेरी चेतना हत हो गई।

सावित्री का कोई और भी दावेदार है ? सावित्री किसीके बेटे की मां है? सावित्री, जिसे मैं अपनी, केवल अपनी समझता था।···पर इसने मुझे ठगा क्यों ? मेरी भाभी ने मुझे क्यों इस तरह बे-आसरा कर दिया ? ओह, मैं कहीं का न रहा।

विश्वास का उठना ही प्रलय है। दीन-दुनिया और ईश्वर से, अपने से मेरा विश्वास उठ गया। खोखलापन बढ़ता ही जा रहा था। मैं सोचने लगा कि सावित्री के सामने आने पर मैं उससे नज़रें कैसे मिलाऊंगा ?

घड़ी ने चार के घण्टे बजाए। मेरा ध्यान उधर गया। सावित्री अभी तक नहीं आई। शायद उसका पहला पति उसे रास्ते में कहीं मिला हो, शायद वह अपने बेटे को देखने चली गई हो, इन विचारों ने मुझे बेहद बेचैन बना दिया है। सहसा विचार आया कि इस पत्र को यहीं पलंग पर खुला छोड़कर चला जाऊं, सावित्री आएगी, पत्र पढ़कर जो उसका जी चाहेगा, करेगी। उसे अपने पहले पति के पास लौट जाना हो तो लौट जाए। तीर की तरह विचार आया, मैंने बेखुदी के आलम में कपड़े पहने, जल्दी-जल्दी उसी पत्र पर एक लाइन लिखी कि तुम स्वाधीन हो। आघात, आंसू और अंधेरा यही उस समय मेरे रहनुमा थे। जिधर बढ़ा ले चले, मैं बढ़ चला।

घंटों वीराने में बैठकर तरह-तरह की बातें सोचकर बिता दिए। सावित्री अगर अपने पहले पति के पास जाना चाहे, मान लो, चली जाए, तब मैं दुनिया को मुंह किस तरह दिखाऊंगा। दोस्त-अहबाब खिल्ली उड़ाएंगे। मैंने सोचा कि ऐसी दशा में मैं यह घर, नगर, नौकरी सब छोड़कर संन्यासी हो जाऊंगा।···लेकिन अगर वह मेरे पास ही रहना

पसन्द करे ?

बाहर का अंधेरा मेरे मन के अंधेरे से मिलकर चारों ओर घटाटोप छा गया। कहीं कुछ नहीं सूझ रहा था। कदम अपने-आप मुझे घर की ओर बढ़ा ले चले, शायद उनके लिए भी दूसरा कोई चारा न था।

खिड़की के जंगले की परछाईं बगीचे की सड़क और चारदीवारी के किनारे लगी मेहंदी की बाढ़ पर लम्बी होकर पड़ रही थी, और उस परछाईं के बीचोबीच एक इंसान की छाया अंकित थी। वह इंसान सावित्री के अलावा और कौन हो सकता था ? मेरे पैर वहीं के वहीं ठिठक गए, एक बार यह इच्छा भी हुई कि लौट चलूं।

"कौन है !" कोठी का चौकीदार दूसरी ओर से गश्त लगाता हुआ मेरी तरफ आया। मुझे जवाब देने पर मजबूर होना पड़ा।

जंगले की परछाईं से इंसानी परछाईं झट से अलग हो गई, मेरे घर के दरवाज़े खुल गए। सावित्री दरवाज़े पर खड़ी थी।

मैं सावित्री से नज़रें न मिला सका, सीधा जाकर आरामकुर्सी पर गिर पड़ा, और आंखें मूंद लीं। मन की तहों में दबी हुई मेरी आशा के अनुरूप सावित्री का स्वर न सुनाई दिया। मेरी खीझ और बढ़ गई। पल, मिनट बनकर बढ़े और मिनट भी बीत गए। सहसा मुंदी आंखों पर तेज़ चमक पड़ी, कैमरा क्लिक होने की आवाज़ कान में आई। आंखें खुल गईं, देखा मेरी पत्नी कैमरा लिए खड़ी मुस्करा रही है। मुझे देखते देखकर उसने कहा—"तुम्हारा यह मूड तो अब दुबारा देखने को मिलेगा नहीं, फोटो खींच ली ताकि याद रहे।"

इतनी देर की असाध्य वेदना के कारण बात बड़े ही उलझे और अटपटे ढंग से मेरे कानों में प्रवेश कर सकी।

सावित्री हाथ पकड़कर खींचते हुए बोली—"उठिए, उठिए, आपको तो बीवी की बेवफाई सता रही है, और मेरी आंतें भूख के मारे सुलग-सुलगकर कंडा हो रही हैं। कहती हूं चलो भी, उठो, हाथ-मुंह धो लो। अभी मेरा लड़का और भूतपूर्व पति आनेवाला है मुझे लेने के लिए।"

सावित्री मुझे अपने अनुशासन में बांधती गई। जैसे-जैसे मन सम्भलता गया उस पत्र को लेकर मेरा कौतूहल भी बढ़ता गया। पर

सावित्री को तो मुझे अभी और सताना था। अपनी खरीदी हुई मशीन दिखलाई, स्टोव, बिजली की इस्तिरी दिखलाई, मेरी कमीज़ों के लिए कपड़ा दिखलाया, सबके दाम बतलाए, कितनी दूकानें घूमकर किफायत-शारी से सौदा किया, इसका ब्यौरा सुनाने लगी।

मैंने कहा—"सावित्री, मैं बात सुनने के लिए मर रहा हूं!"

"मैं क्या जानूं? सावित्री शर्मा नाम की कोई और स्त्री नहीं हो सकती क्या?"

"पर यहां का पता—"

"इस कोठी के अकेले किरायेदार क्या तुम्हीं एक शर्मा जी हो?"

"तो क्या, शर्मा जी, वकील साहब की···?"

"शी! धीरे बोलो। हां, उनका भी वही नाम है। मिसेज़ राज़दान मुझे बतलाती थीं, कि पहले ये शर्मा जी की बड़ी लड़की सरोज को पढ़ाने आया करती थीं, फिर इन्होंने सिविल मैरेज कर ली।"

अपनी स्थिति को सुरक्षित पाकर मेरे मन में श्रीमती सावित्री शर्मा के प्रति सहानुभूति उमड़ने लगी। ध्यान गया वे बड़ी सरल और शान्त हैं, और उनके चेहरे पर सदा उदासी की काली छाया भी पड़ी रहती है। शर्मा जी भी बड़े सज्जन और गंभीर पुरुष हैं। उन्हींकी कृपा से मुझे यह घर मिला है। क्या उन्हें अपनी पत्नी के पिछले रिश्ते का पता होगा?

रात बड़ी देर तक हम एक-दूसरे की बांहों में सुरक्षित पड़ोस के घर की बातें करते रहे।

हमलोग सुरक्षित होकर भी परायों के लिए उदास रहे। पड़ोसिन की चिट्ठी उसे दे दी जाए, अथवा नहीं, इसपर भी विचार किया।

अंत में हमने चिट्ठी न देने का निश्चय किया। दो रोज़ बाद फिर पत्र आया। पत्र लम्बा था और क्षमा-याचना से भरा हुआ, बड़ा ही करुण था। तीसरे-चौथे रोज़ फिर पत्र आने लगे। डाकिया उन्हें मेरी सावित्री के समझकर मेरे घर छोड़ जाता था और हमलोग भी परायी कहानी जानने के लिए उन्हें चुराकर पढ़ते रहे। इस बीच में मेरी सावित्री ने वकील साहब की सावित्री के साथ अधिक उठना-बैठना शुरू कर दिया। सावित्री पड़ोसिन सावित्री की प्रशंसा करते नहीं अघाती थी। वकील

साहब की पहली पत्नी के दोनों बच्चों को उसने ऐसी ममता दी है कि उन्हें अपनी मां की याद भी नहीं आती। वकील साहब का जीवन भी शांति और संतोष से भरा है।

एक दिन पत्र आया। यह पत्र सबसे छोटा था। लिखा था, "मुझे इसकी शिकायत नहीं कि तुमने मुझे माफ न किया, सिर्फ मौत ही मेरे गुनाहों को माफ कर सकती है, अशोक को बुखार आ गया है, डाक्टर टाइफायड बतलाता है, पर अब मुझमें किसीकी तीमारदारी करने का कुछ भी उत्साह नहीं रहा। आज शाम से कल सुबह तक किसी भी समय, खास तौर पर ऐसे समय जब अंधेरा मेरी मनहूस सूरत को तुम्हारी दृष्टि से बचा सके, अशोक तुम्हारी कोठी के फाटक पर पड़ा होगा। अपने बच्चे पर दया आए तो उठा लेना।"

पत्र पढ़कर हम दोनों घबड़ा गए। पड़ोसिन से उसकी चिट्ठियां छिपाकर हमने बड़ी नादानी, बड़ा अपराध किया। इससे एक व्यक्ति की जान चली जाएगी। चोरी करना आसान है, पर चोरी उगलना बड़ा ही कठिन। फिर भी हमने यही करने का निश्चय किया। सावित्री बोली—"तुम होटल जाकर इस राम को बुला लाओ। मैं सावित्री से किसी तरह सारी बात समझाकर कह दूंगी।"

होटल के कमरे में पड़ोसिन के भूतपूर्व पति और उसके बीमार बच्चे को देखकर बड़ी ही दया उपजी। राम का शरीर कांटे की तरह सूखा हुआ, चेहरे पर मुर्दनी, केवल फटी-फटी आंखें ही जाने किस आशा की ज्योति से जगमगा रही थीं। पड़ोसिन का बेटा, जिसकी आयु लगभग चार वर्ष की होगी, बुखार में बेहोश पड़ा था। मैंने राम को अपना परिचय दिया और उससे फौरन अपने घर जाने का आग्रह किया। बीमार अशोक को ले जाना या अकेला छोड़ जाना असंभव था। मैंने राम के लौट आने तक वहीं बैठे रहने का निश्चय किया।

लेकिन राम फिर लौटकर न आया, चार-पांच घंटे बाद वकील साहब और उनकी सावित्री ने कमरे में प्रवेश किया।

सावित्री गहरी, उदास, कठोर मुखमुद्रा और आंसूविहीन पथराई दृष्टि से देखने वाली नारी अपने बेटे को देखकर कटे पेड़-सी गिर पड़ी,

बेहोश हो गई।

घर जाने पर मेरी पत्नी ने बतलाया कि बड़ी देर तक राम के बैठे रहने पर भी, अपनी पत्नी को एक झलक देखने के लिए गिड़गिड़ाहट भरी प्रार्थना करने पर भी, मेरी सावित्री के बार-बार कहने पर भी, पड़ोसिन ने मिलने से इंकार कर दिया था।

सहानुभूति ने दोनों सावित्रियों में सौहार्द उत्पन्न कर दिया। एक दिन मेरी सावित्री ने अंतरंग क्षण में पड़ोसिन से पूछा : "बहन, तुमने अपने पुत्र को तो बचा लिया परन्तु उसके पिता को सदा के लिए मिटा दिया। तुम केवल पाप को ही देखती हो, प्रायश्चित्त को नहीं ?"

पड़ोसिन सावित्री ने कुछ देर मौन रहकर एक दीर्घ श्वास छोड़ते हुए कहा : "परिस्थितियों ने जीवन में दो पति तो दिए; पर दो मन कहां से लाऊं बहन ? अब तो एक जो था वह भी पत्थर हो गया—केवल कर्त्तव्य हो गया।"

पड़ोसिन सावित्री का पीला और सूखा चेहरा उसके पत्थर मन का प्रतीक बन गया था।

## भतीजी की ससुराल में

रायबरेली नहीं, बांसबरेली की बात कह रहा हूं—वहीं, जहां पागलखाना है, लकड़ी का काम होता है, जहां की पूड़ी और चाट मशहूर हैं, जहां एक बार मुशायरे में शामिल होने के लिए हज़रत 'शौकत' थानवी को थर्ड का टिकिट लेकर सेकेंड क्लास में जाने का सौभाग्य प्राप्त हो चुका है, जिसकी बदौलत उनकी 'डब्लू० टी०' कहानी उनके दिल के फफोलों का मरहम बन चुकी है।

स्कूल में जागरफी और ज्योमेटरी इन्हीं दोनों से डरता रहा, वर्ना आज मैं कम से कम यह तो बतला ही सकता था कि बरेली लखनऊ से किस दिशा में पड़ता है। फिर भी बुद्धिमानों के लिए इतना इशारा दे देना काफी होगा कि रात के दस बजकर सत्ताईस की गाड़ी से दिसम्बर की कड़कती हुई सर्दी में मुझे बरेली जाना पड़ा। संडीला, हरदोई, तिलहर, शाहजहांपुर आदि स्टेशन बीच में पड़े थे, और यह भी सुना करता हूं कि बरेली से हाथ-भर के फासले पर मुरादाबाद भी है।

भतीजी को ससुराल से विदा कराने जा रहा था। चलते वक्त तक अम्मा, बाबू, भइया और भौजी सबने इस बात की चेतावनी दे दी थी कि समधी के यहां खाना मत। मैंने भी इसे रूमाल में गांठ बांधकर याद रक्खा।

कहना नहीं होगा कि मैं बर्थ पर बिस्तर बिछाकर आराम से बरेली पहुंच गया।

कड़ाके की सर्दी में मैं लाख बार चेष्टा करने पर भी स्टेशन पर दतून-कुल्ला, स्नान-ध्यान और जलपान करने का साहस सवेरे-सवेरे न कर सका। यह सोचकर गया था कि दिन में ग्यारह बजे की गाड़ी से सवार होकर शाम के चार बजे तक घर वापस आ जाऊंगा।

नाश्ते के लिए जिस वक्त सामने चाय और मेवा आई तो इच्छा हुई कि प्रतिज्ञा भंग कर दूं, परन्तु साहस न हुआ। सोचने लगा कि इस महीने में प्रदोष के दो व्रत न सही तीन सही। जी कड़ा करके हाथ जोड़कर विनीत भाव से मैंने कहा, "माफी चाहता हूं। बस कृपा भाव बनाए रक्खें।"

"देखिए साहब, मैं इस रिवाज के सख्त खिलाफ हूं कि लड़की वाला अपने समधी और दामाद के यहां कुछ खाए-पिए नहीं।" लड़के के पिता ने कहा। मैं सोचने लगा कि घंटे-डेढ़ घंटे के लिए इनके यहां रहना है, फ़िर अहसान क्यों लिया जाए। हाथ जोड़कर मैंने खीसें निपोरते हुए कहा, "हें! हें! हें! बाबूजी इसकी तो कोई बात नहीं है। कल रात चलते वक्त कुछ इतना अधिक खा गया था कि अभी तक हज़म नहीं हुआ। खट्टी डकारें आ रही हैं, रात-भर जागा हूं इसलिए सर में दर्द भी है। इस वक्त न खाऊंगा तो तबियत ठीक हो जाएगी।"

लाचारी का भाव प्रकट करते हुए समधी साहब ने कहा, "खैर, फिर आपकी मर्ज़ी। उस ख्याल से अगर आप खाना न खाते हों तो मैं वाकई बहुत बुरा मानूंगा।"

"अजी वाह, अजी वाह, आप तो कैसी बातें करते हैं, बाबूजी। अरे, सब आप ही का दिया खाते हैं।"

बाबूजी ने कन्टोप से कान ठीक तरह ढकते हुए प्रसन्न भाव से कमर पर हाथ बांधकर कमरे में टहलना शुरू किया।

घड़ी ने नौ बजाए और मैंने समधी साहब से कहना शुरू किया कि साहब, जल्दी कीजिए, गाड़ी का मामला है। दिन-भर के बाद शाम होते-होते अपने घर पहुंच जाएंगे।

समधी साहब भी उस वक्त हां में हां मिलाकर, तड़पड़ घर में घुसकर घरवाली से बार-बार सुना आते की बहू को ग्यारह बजे वाली गाड़ी से जाना है। उसके चाचा जल्दी मचा रहे हैं।

घरवाली आखिर लड़के की मां थी। खीझकर वह एकाएक मन ही मन यह निश्चय कर बैठी कि ग्यारह बजे की गाड़ी से वह अपनी बहू को न जाने देगी।

नौ बजा, सवा नौ, साढ़े नौ, पौने दस, साढ़े दस, घर से स्टेशन का

आधा घंटे का रास्ता है और ठीक ग्यारह बजकर पांच मिनट पर गाड़ी लखनऊ के लिए रवाना हो जाती है।

मैंने उनसे बार-बार कहा कि देखिए गाड़ी छूटने वाली है आप कृपया बच्ची को विदा करने की व्यवस्था करें, और वह बार-बार घर में जाकर घरवाली से झगड़ लेते थे। इस प्रकार जल्दी-जल्दी करते हुए घड़ी ने पौने ग्यारह बजा दिए, और जब ग्यारह बजने में पांच मिनट बाकी थे तब समधी साहब ने आकर फरमाया, "तांगा मंगा दूं, जल्दी कीजिए।" जेब से टाइम-टेबुल निकालकर मैंने उन्हें दिखाते हुए कहा, "अब तो मोटर भी शायद वक्त पर स्टेशन न पहुंचा सके।"

मैं सचमुच मन ही मन झुंझला रहा था।

उन्होंने केवल मौखिक रूप में लाचारी प्रकट कर मुझसे माफी मांगकर छुट्टी पा ली। यहां दिन-भर के लिए पेट पर नौबत बज गई।

यहां तक तो हुई भूमिका।

बारह बजे।

घर के अन्दर थालियों की झनझनाहट और रोटी के लिए बच्चों का झगड़ना बाहर स्पष्ट रूप से सुनाई पड़ रहा था। सोचने लगा, आज सवेरे आंख खुलते ही किसका मुंह देखा था। याद आता है कि किसी छोटे स्टेशन पर गाड़ी रुकने से जब मेरी नींद खुली थी, सामने प्लेटफार्म पर एक 'टामी' हाथ में अपने टामी की जंजीर पकड़े मुंह में सिगार दबाए हुए टहल रहा था। खटका तो उसी समय हुआ कि आखिर सवेरे-सवेरे मुझे सुग्रीव की सेना के एक सिपाही के दर्शन करने का क्या फल मिलेगा। परन्तु यह नहीं मालूम था कि आज इसके फलस्वरूप सोलहों दंड की एकादशी मनानी पड़ेगी।

समधी साहब हाथ मलते हुए बाहर आए और वाणी में गुड़ घोलकर कहने लगे, "चलिए भइया साहब, रोटी तैयार है।"

बजाय मेरी भतीजी की ससुराल वालों के यदि किसी और ने मुझसे यह कहा होता, तो अवश्य ही मैं अपने मन-मंदिर में उसकी काल्पनिक मूर्ति स्थापित कर उसके पोपले गालों को चूमकर उसकी गंजी खोपड़ी पर

प्रेम से हाथ फेरते हुए कहता कि बेटा जुग-जुग जियो। खीर की कड़ाही में तुम्हारा सिर हो और भगवान तुम्हें ओकासा और फ़ीनसीन गोल्ड टानिक पिल्स तक सेवन करने की शक्ति प्रदान करें। प्रत्यक्ष रूप में उसके सामने नम्रता की सजीव प्रतिमा बनकर नाज़ोअन्दाज़ के साथ उनका प्रस्ताव स्वीकार कर चट से भोजन-शाला की ओर पैर बढ़ा देता। लेकिन यहां तो बच्चों का ससुर मेरे सामने रोटी का प्रस्ताव रखता हुआ मुझे ऐसा प्रतीत होने लगा जैसे भूखे अनशन व्रतधारी राजबंदी की बैरक के सामने जेलर महोदय दूधिया हलवा सोहन और गर्मा-गरम समोसों का भोग लगा रहे हों।

मैंने उनसे कहा, "क्या बताऊं, अभी तक खट्टी डकारें आ रही हैं। कल का खाना अब तक कम्बख्त कुबड़े की तरह मेरे पेट की थैली में आसन जमाए बैठा है।"

उन्होंने कहा, "आप तो बड़े मज़ाकिए मालूम होते हैं। अबकी जब आपके भाई साहब को पत्र लिखूंगा तो इसका ज़िक्र ज़रूर करूंगा कि भाई वाह, क्या खुशमिज़ाज भाई पाया। सच मानिए, आपसे मिलकर तबीयत बहुत ही खुश हुई।"

भूखे पेट से व्यंग्य और खिजलाहट का राम-बाण सर्र से छूटा। अपनी बत्तीसी बाहर की ओर निपोरते हुए मैंने कहा, "हें! हें!! यकीन मानिए कि आपके यहां आकर तथा आपके दर्शन कर मेरी तबीयत भी बहुत ही प्रसन्न हुई।"

थोड़ी देर तक और इसी तरह 'ना-हां' का मधुर सम्भाषण होने के बाद वह यह कहते हुए अन्दर चले गए, "फिर जैसी आपकी मर्ज़ी।"

शरीर के अन्दर ऐसा मालूम होने लगा कि कुरुक्षेत्र का मैदान बन गया है। उसी समय भगवान कृष्ण और अर्जुन का रथ मेरे हृदय पथ के खांचे में खड़खड़ करता हुआ आगे बढ़ गया। आज इस समय पेट पर हाथ फेरता हुआ, पान चबाकर मैं भली भांति सोच-विचार कर यह बात निश्चयपूर्वक कह सकता हूं कि उस दिन कृष्ण जी ने दो मिनट के अन्दर गीता के अट्ठारहों अध्याय सुना दिए थे। मन में रह-रहकर यही ख्याल आ रहा था कि यदि इस समय यमराजरूपी धोबी आकर मेरे इस पुराने मैले

शरीर रूपी कपड़े को धोने ले जाकर मुझे नई खोल पहना दे, तो कम से कम किसी अंधेरे घर का चिराग बनकर, नई अम्मा के स्तनों का दूध पी-कर अपने पेट की ज्वाला शान्त करूं। सचमुच गीता का वह श्लोक मुझे तब से सारहीन मालूम पड़ता है। खैर, उसके बाद ही मुझे ऐसा मालूम पड़ने लगा कि मेरे पेटरूपी रथ के सारथि सखा कृष्ण की उत्तेजनामयी आध्यात्मिक बातों को सुनकर उत्तेजित अवस्था में नरोत्तम अर्जुन ने क्रुद्ध भाव से गाण्डीव को टंकारा।

रोयें उठ खड़े हुए, दिमाग की नसें झन-झन कर बज उठीं। हृदय-रूपी श्मशान पर आशा की चिता थक-थक चट-चट जलने लगी। एका-एक ख्याल आया कि कल रात चलते समय भौजी ने ओवरकोट की जेब में मेवा भर दी थी। जेब भारी हो जाने के ख्याल से मैंने उसे उलटकर वहीं पटक दिया था। शीघ्रतापूर्वक कुर्सी से उठकर खूंटी पर टंगे हुए ओवरकोट की जेबों को टटोलने लगा। काश, उस वक्त किशमिश और काजू के तीन-चार दाने निकल आते! ......शरद बाबू के 'चरित्रहीन' की प्रधान पात्री किरणमयी की भांति हाथ से अपना ललाट ठोकते हुए मैंने भी कह दिया, "हाय रे जला कपाल!"

समधी साहब खा-पीकर लम्बी डकार मारते और 'ओ३म्-ओ३म्' करते हुए कमरे में दाखिल हुए। सोच रहा था कि बाज़ार घूमने के बहाने किसी हलवाई के यहां जाकर अपने पेट को तर्पण दूं। इसी इच्छा से मैंने कोट और टोपी उठाई।

"कहिए साहब, किधर सवारी जा रही है?" उन्होंने कहा।

"कुछ नहीं ऐसे बैठे-बैठे तबीयत ऊबने लगी, मैंने कहा, चलो बाज़ार ही घूम लिया जाए।"

वे तत्परता के साथ बोले, "अरे साहब, अकेले कहां जाइएगा। आप को मालूम नहीं, बरेली के तांगेवाले साले बड़े बदमाश होते हैं। और फिर आप नये आदमी ठहरे। चलिए, मैं भी साथ चलता हूं।"

मैंने बड़ी ना-नू की, परन्तु वह न माने। तांगेवालों की बदमाशियों का वर्णन करते हुए उन्होंने कपड़े पहनना आरम्भ किया।

मैंने अपने मन में कहा कि बरेली के सिर्फ तांगे वाले ही नहीं, वरन

सभी लोग अव्वल दरजे के पाजी होते हैं।

तांगा जब शहर की भीड़-भरी सड़कों पर दौड़ रहा था, तब मैं केवल यही देख रहा था कि आखिर बरेली की इतनी बड़ी आबादी में कितने आदमी मेरे समान छैल-चिकनिया बने प्रसन्नता और बीमारी का अभिनय करते हुए अपने पेट को चूहों की कुश्ती का अखाड़ा बनाकर घूम रहे हैं।

सड़क पर थोड़ा आगे बढ़कर एक हलवाई की दूकान नज़र आई। लोग पूड़ियां खरीद रहे थे, मिठाइयां खा रहे थे, और हलवाई की दूकान का धुआं उठकर मेरे मन-मुकुर को धूमिल करता हुआ आगे बढ़ा। मुंह में पानी और आंखों में रोब भरकर मैंने बगल में बैठे हुए समधी साहब की ओर एक बार निहारा। ऐसा मालूम हुआ कि जैसे यमराज की ड्यूटी का चौकीदार मेरे सामने विकराल रूप लिए हुए पान चबा रहा है। इच्छा हुई कि नाक पर एक घूंसा जमाकर कहूं कि कम्बख्त तुझे इस समय मिर्गी ही क्यों नहीं आ जाती, जिससे कि मैं हलवाई की दूकान से पानी लेने के बहाने मिठाई के चार कौर ही मुंह में रख लेता।

पेट में आतिशबाज़ी का प्रोग्राम शुरू हो गया। चर्खी, बान, अनार और कम्बख्त जी ललचाने वाली चुटपुटी फुलझड़ियां क्षण-क्षण के बाद मेरे मुंह की टंकी को खोलकर पानी का अन्दाज़ लगा लेती थीं।

सिर की नसें अपने हिसाब जैसे हरमोनियम की धौंकनी हो रही थी जोकि मालिक की मर्ज़ी के अनुसार ज़रा-से इशारे पर पूरी राग, दूध राग गंडेरी राग, षठराग भरी, राग और रागिनियों को बजाकर मुझे प्रलोभन देता ही चला जा रहा था।

आपसे क्या अर्ज करूं कि किस तरह मैंने शाम के चार बजे तक अपना वक्त काटा। उस समय रह-रहकर यही ख्याल आता था कि हमारे लखनऊ में टेढ़ी कबर के पहलवान की पूड़ियां कितनी स्वादिष्ट होती हैं, कालिका भंडार के रसगुल्ले, रामासरे की दूकान की गिलौरियां, दुनिया की समस्त उत्तम खाद्य-सामग्री के काल्पनिक स्वाद ने भूख और प्रचण्ड कर दी। मुझे तो ऐसा मालूम पड़ने लगा कि शेष शैया पर लेटे हुए भग-

वान विष्णु की नाभि से बजाय ब्रह्मा के बुटबल का सन्तरा पैदा हुआ, जिसे लक्ष्मी जी ने अपने हाथों बड़े प्रेम से मुझे प्रदान किया।

शरीर के अन्दर की दुनिया में आशा और निराशारूपी देव और दानव हृदय-सागर का मंथन कर उसमें से ताज़े-ताज़े गरम-गरम समोसे, हलवा, रायता, चटपटी चटनी आदि सुन्दर-सुन्दर रत्न निकाल रहे हैं और मैं महादेव शंकर की तरह किनारे खड़ा हुआ मुंह के पानी को कालकूट की तरह गले में उतार रहा था, जिसकी गर्मी शान्त करने के लिए मुझे भी सर की जगह गले में मफलर लपेटना पड़ा।

अक्ल गुम थी, दिमाग हैरान था कि आखिर इस बच्ची के ससुर से किस तरह अपनी जान बचाकर किसी हलवाई की शरण लूं। एकाएक समस्या कुछ हल-सी होती दिखाई पड़ी। मैंने टाइम-टेबुल को मौका पाकर समधी साहब के बही-खाते वाली मचान पर धीरे से फेंक दिया और जैसे ही समधी साहब ने बैठक में प्रवेश किया, मैंने उनसे कहा, "बाबूजी, एक गाड़ी यहां से चार बजकर बावन मिनट पर भी जाती है। आज्ञा दीजिए तो इसीसे बच्चों को लखनऊ ले जाऊं। अभी स्टेशन जाने का वक्त भी है।" उनकी समझ में यह बात कुछ आ गई, उन्होंने कहा, "अच्छी बात है, दो तांगे मंगवाए देता हूं।" खैर साहब, दस मिनट के बाद ही स्टेशन पर जाने की पूरी तैयारी हो गई थी। समधी साहब इस बात पर अड़ गए कि बिना मुझे कुछ खिलाए-पिलाए घर से विदा नहीं होने देंगे।

बड़े असमंजस में पड़ा। जिस प्रतिज्ञा के कारण दिन-भर आंतों को कंडे बनाकर जलाया और अब केवल पेट भरने के ही लालच से मैं पांच घण्टे पहले ही स्टेशन के वेटिंग रूम में अपना आसन जमाने की फिक्र में हूं। मुझे जल्दी थी, इधर वह ज़िद कर रहे थे। लाचार होकर मैंने भरे हुए दूध के गिलास के दो-तीन घूंट पी लिए। सामने पड़ी तरकारी रक्खी हुई थी। सोचा कि अगर सब खा जाऊंगा तो दिन-भर की बीमारी का अभिनय झूठा प्रमाणित हो जाएगा। एक पूरी उठाकर उसका एक कौर तोड़ा और आलू के टुकड़े मुंह में रखकर पानी पी लिया।

समधी साहब बोले, "साहब, आपने तो कुछ खाया भी नहीं।"

इच्छा हुई की समधी साहब से कह दूं, "मियां, क्यों अपनी और मेरी

जान के गाहक बने हो। आग में घी छोड़ते हो। फिर कहते हो कि आग तेज़ी क्यों पकड़ रही है।" लेकिन फिर भी मैंने उनसे नम्रतापूर्वक कहा, "आपकी आज्ञा का पालन कर लिया। अब जान बख्शिए। आपकी कृपा से पेट अब तक तम्बूरे की तरह तन चुका है। डर लगता है कि कहीं बद-हज़मी न हो जाए।" समधी साहब बड़ी तत्परता के साथ अन्दर जाकर चूरन की चार गोलियां ले आए और कहा कि इसे खा लीजिए, दस्त साफ हो जाएगा और बदहज़मी की शिकायत न होगी।

हर एक बात की एक सीमा होती है। दिन-भर भूखा रहा और शाम को बजाय भोजन के हाज़मे की गोलियां खाने को मिल रही हैं। मेरा क्रोध अपनी सीमा पार कर बाहर निकल चुका था, लेकिन फिर शान्त हो गया। लाचारी थी, आंख बचाकर गोलियां इधर-उधर फेंक भी नहीं सकता था, चुपचाप मुंह में रख लीं।

तांगे आए, उनपर सामान रक्खा गया। बच्ची को भी एक तांगे पर बैठा दिया और मैं समधी साहब से खड़ा होकर विदा मांगने लगा। जेब से एक रुपया निकालकर उनकी सेवा में समर्पित करते हुए कहा, "जो कुछ आपके यहां खाया-पिया हो उसका यह दाम है।"

समधी साहब ने हंसते हुए कहा, "अच्छा-अच्छा, अभी इसे जेब में रखिए, स्टेशन पर भुगतान हो जाएगा।"

आप यकीन मानिए, कि मेरे पैरों तले से ज़मीन खिसक गई। कम्बख्त ने मेरी सारी बनी-बनाई आशारूपी कुटिया फूंक मारकर उड़ा दी। बड़ी नम्रतापूर्वक कई बार मैंने उन्हें जाने से रोकना चाहा, लेकिन वह यह कहते हुए दूसरे तांगे पर बैठ गए कि तांगा अकेला छोड़ना ठीक नहीं, आप बहू के पास उस तांगे पर बैठ जाइए।

अगर मेरे पास उस वक्त पिस्तौल होती तो यह निश्चय था कि समधी साहब की गंजी खोपड़ी में, उनके दिमाग से लेकर पेट तक के रहस्यों का भंडाफोड़ करने के लिए मैं एक सुरंग बना देता। रास्ते-भर पछताता रहा कि हाय ! न हुआ मेरे पास अलादीन का चिराग, वरना ढाई गज़ टुकड़े में उन्हें लपेटकर काले पानी में डुबा देता। रास्ते-भर बदला लेने के इसी प्रकार के सैकड़ों उपाय सोचता हुआ स्टेशन पहुंच गया। उस वक्त

लखनऊ के लिए कोई गाड़ी न जाती थी। चार बजकर बावन मिनट की गाड़ी की कथा रेलवे टाइम-टेबुल में परिवर्तन हो जाने के बाद, केवल कोरी कथा ही रह गई थी। यह मुझे मालूम था कि पापी पेट को भोजन से पाटने के लिए ही मैं इतनी जल्दी स्टेशन पर आ गया। परन्तु हाय रे जला कपाल! स्टेशन मास्टर मेरे दूर के रिश्ते से जीजा और समधी साहब के खास साले लगते थे। उनके क्वार्टर में ही आसन जमा। थोड़ी देर बाद भोजन के लिए कहा गया। चट से समधी साहब ने कह दिया कि इनके पेट में दर्द है। बेचारे दिन-भर तो भूखे रहे, दवाई खाई, अभी तक देखिए इस बिचारे का चेहरा कुम्हलाया हुआ है।

खिझलाया तो बहुत, लेकिन कर कुछ भी न सका, क्योंकि दस्त की गोली अपना असर कर चुकी थी। पाखाना हो आने के बाद ऐसा मालूम होने लगा कि मेरी खोपड़ी पर शिवजी नृत्य कर रहे हैं। आंखें बाहर की ओर निकली पड़ रही थीं, पेट पीठ से सटा चला जा रहा था और समस्त संसार उस समय मुझे हलवाई की दूकान में नज़र आ रहा था। ऐसे ही समय कानों को सुनाई पड़ा कि समधी साहब खीर की प्रशंसा करते हुए थोड़ी और मांग रहे हैं।

हड्डियां और पसलियां तक, ऐसा मालूम हो रहा था कि शीघ्र ही इस शरीररूपी इन्द्रजाल को तोड़कर सीधे बैकुण्ठ जाना चाहती हों। आंखें चन्द्रकान्ता सन्तति के तिलस्म का खटकेदार ताला हो रही थीं।

थोड़ी देर के बाद ऐसा प्रतीत होने लगा, जैसे कि शरीररूपी मंदिर में हृदयरूपी घड़ियाल बजना बन्द हो गया हो तथा मेरी जीवन-ज्योति एक बार जल उठकर फिर बुझ गई हो।

आप यकीन मानिए कि दिसम्बर की इस कड़कती हुई सर्दी में भी मेरा शरीर पसीने से तर हो गया। भौचक्का होकर बार-बार आंखें खोलता। अपना बदन हिला-डुलाकर, दिल की धड़कन की परीक्षा कर मैंने निश्चिन्तता-पूर्वक सन्तोष की एक गहरी सांस ली।

अभी हाल ही में मेरे प्रिय मित्र लाला लल्लू लाल जी अपनी लड़की को ससुराल से विदा कराने बरेली गए थे। उनपर ठीक इसी प्रकार की आफत आ चुकी थी। दिल और दिमाग की नसें धड़-धड़ झन-झन कर

अपने लिए भी ऐसे ही चित्र की कल्पना कर रही थीं।

मैं अत्यन्त भयभीत भाव से अपने समधी साहब के यहां पहुचा। मुझे इस बात का दुःख है कि रास्ते-भर जिस चित्र की कल्पना ने मेरे शरीर का पसेरी-भर खून जलाकर मुझे निर्जीव-सा बना दिया था, तथा मुझे अपने समधी साहब की ऐसी सुन्दर कल्पना करने के लिए बाध्य किया, उसे उन्होंने अपनी मीठी बातों और खातिरदारी की अप्रत्याशित व्यवस्था से एकदम बरबाद कर डाला। रास्ते-भर मैंने अपने समधी साहब को जिस रूप में देखा और समझा, उसे उन्होंने एकदम पलट दिया। इच्छा हुई कि अपने दिमाग को दुरुस्त कराने के लिए उसे मैं बरेली के पागलखाने में छोड़ता आऊं।

रास्ते-भर मैंने उनका जितना विकराल रूप देखा था, उतना ही उनके सौजन्यपूर्ण व्यवहार ने मेरे मन में उनके प्रति श्रद्धा उत्पन्न कर दी।

राम करे जैसा मेरा राजपाट लौटा, वैसा सबका लौटे !

९

# बुरे फंसे : बरात में

फंसने-फंसाने के मामले में हमारा अब तक यह दृढ़ विश्वास रहा है कि लोग या तो बदफेली में फंसते हैं, या राजनीति की गुटबंदियों में। इसीलिए मैं हमेशा ही इन दोनों चीज़ों से बचता रहा हूं। यह बात दूसरी है कि इन लतों में खुद फंसने के बजाय दूसरों को फंसाना, भुस में आग लगाकर जमालो की तरह दूर से तमाशा देखना ही मेरी ज़िन्दगी का मकसद···मेरा पेशा है।

फिर भी कइयों के मतानुसार हम कई चीज़ों में गले तक फंसे हुए हैं। मसलन्, मेरे एक संन्यासी हो जाने वाले काका जिन्होंने एक मोक्षस्व-रूपिणी चेली को फांस रक्खा है, और जो अपनी अंतरात्मा में अटकी हुई योग की फांस निकालने के लिए दिन-रात अलख के बजाय गांजे की चिलमें जगाने के लिए अपने चिमटे से धूनी की आग कुरेदा करते हैं कहा करते हैं कि खानदान में एक मैं ही कपूत हूं जो घर-गिरस्ती के माया-मोह में फंसा हुआ हूं, अपने महाजनों की धारणानुसार मैं कर्ज़ में फंसा हुआ हूं, डाक्टरों का कहना है कि खांसी की फांसी ने मुझे फांस रक्खा है, और मेरी पत्नी समझती है कि मेरी नज़रें कहीं और फंसी हुई हैं।

परंतु मैं आपको विश्वास दिलाता हूं कि इनमें से एक भी चक्कर में मैं नहीं फंसा। घर-गिरस्ती में तो आज तक नहीं फंसा, बल्कि असलियत यह है कि घर-गिरस्ती ही मुझसे फंसकर अपना करम फोड़ चुकी है। बीवी और बाल-बच्चे नित्य नियम से आधा फाका कर मेरे नाम को रोते हैं, और मैं औरों की महफिलों में अपने हलुवे मांडे से तर रहता हूं। कर्ज में इसलिए नहीं फंसा कि तय कर चुका हूं कर्ज़ कभी अदा नहीं करूंगा। जो महाजन भी हमसे फंसा, उम्र-भर अदालत की गलियों में चक्कर काटता रह गया···कभी एक धेला भी वसूल न कर सका। खांसी एक

ऐसा आसान रोग है जो महज़ गले का खटका दबाते ही पैदा हो जाता है, इसलिए मैं अब भी लोगों को अपने से दूर रखना चाहता हूं, खांस-खांस कर थायसिस का मरीज़ बन जाता हूं। और पत्नी की धारणा तो गंगा उठाके कह सकता हूं कि एकदम निर्मूल है। मैं पहले ही अर्ज कर चुका हूं कि बदफेली और राजनीति की गुटबंदियां, ये दो ऐसे फंदे हैं जिनमें मैं दूसरों को फंसाता हूं, खुद कभी नहीं फंसता। आप इसीसे अनुमान लगा लीजिए कि दफा चार सौ बीस का जुर्म करने वाले मुनाफाखोरों के युग में मैं या मेरे ऐसे आदमी समाज के लिए कितने उपयोगी होते हैं। ऐसा समाजोपयोगी जीव सदा एक प्रकार का दार्शनिक होता है···निर्मम, निर्लिप्त, निरभिमानी। मैं भी ऐसा ही हूं, जल में कमल की तरह रहता हूं, कभी किसी दल दल में नहीं फंसा। मगर मसल मशहूर है कि ईश्वर किसीका गुमान नहीं रखता, सयाना कौआ भी कभी न कभी चिड़ीमार के फंदे में फंस ही जाता है। मैं भी फंस गया, और फंसा भी तो एक बरात में फंसा।

किस्सा यों है कि हमारे मुहल्ले के वयोवृद्ध सेठ छिदम्मीमल को अभी हाल ही में, होली से पांच-सात रोज़ पहले, अपने इक्यासी वर्ष के जीवन में पांचवीं बार विधुर होना पड़ा। सवा साल के अरसे में पंद्रह बरस की सेठानी जी साठ से लेकर बीस बरस तक की उम्र वाले आठ बच्चों की मां बनीं, दादी, परदादी, नानी, परनानी बनीं और भरे-पूरे कुनबे को छोड़कर भरा-पूरा सुहाग लेकर संखिया के सहारे जग की वैतरणी को पार कर गईं। सेठ जी उसी समय से सबके आगे अपना दुखड़ा रोकर कहने लगे कि हाय, किससे होली खेलूंगा, कैसे मेरा मन लगेगा।

सुनते हैं कि घरवाले उसी दिन से छिदम्मी सेठ को खुशामदियों और दलाल किस्म के आदमियों से बचाने लगे। इसका एक कारण है। जब तीसरी मरी तो छिदम्मी सेठ पिछत्तर पार कर चुके थे, उसके मरे के बाद ही माया-मोह से मन हटाकर अपने ठाकुरद्वारे में कीर्तन भी करने लगे थे···कि···तभी मेरे ही जैसे किसी समाजोपयोगी दार्शनिक ने उनकी नौजवानी के मोहनजोदरो को उनके काल-जर्जर हृदय की स्मृतियों से उबारकर एक बार फिर विगत वैभव के उत्साह से भर दिया। नतीजा

यह हुआ कि तब से पूरे-पूरे दो बरस भी न बीतने पाए कि यह दूसरी मरी। लूटने वाले हज़ारों रुपया इसी बहाने से लूट ले गए।

और अब तो छिम्दमी सेठ को चस्का पड़ गया है, उनके कृष्णरूप मन को होली खेलने के लिए···न हो तो साथ बैठकर गुड़िया खेलने के लिए ही एक राधा चाहिए। अधेड़ पतोहुओं और पोतों की जवान-जवान बहुओं को पंद्रह बरस वाली सासों और ददिया सासों से सख्त नफरत होती थी। अंतःपुर की राजनीति में पतंगे जैसी पुरखिन को लेकर आए दिन महाभारत होते थे। अविवाहित लड़के-लड़कियों के क्षेत्र में भी जलन, कुढ़न और मानसिक विकृतियों की नई-नई लीलाएं नित ही हुआ करती थीं। इसीलिए इस बार अब आठों के मेले के दिन छिदम्मी सेठ अपनी सूतक में घुटी हुई खोपड़ी के ताज़े उगते हुए बालों पर खिजाब लगाकर, छकलिया, दुपलिया और चूड़ीदार पाजामे से लैस हो, झुकी कमर को जवानों की तरह तानते हुए पतली छड़ी लेकर बाहर जाने लगे तो पोते ने राह रोककर कहा, "बाबा, अब छकलिये-दुपलिये पर कोई नहीं रीझेगी, बुश्शर्ट और पतलून पहनकर बंदरिया बाग में घूमा करो। माशाअल्ला गबरू जवान हो···सड़क पर रीझनेवालियों की लाशें बिछ जाएंगी।"

बाबा ने बुरा माना। उन घरवालों को कोसने लगे जो उनका सुख नहीं देख सकते थे। इसपर बहुओं के घूंघट से गोले बरसे। जवाबी हमले के तौर पर बाबा ने गंदी से गंदी गालियां बकना शुरू किया। यह धमकी भी दी कि अपनी जायदाद सिरी ठाकुर जी के नाम कर जाएंगे, घरवालों को रुलाकर छोड़ेंगे।

पहली और दूसरी के बेटे तो अस्सी बरस में फटनेवाली बाप की नई जवानी पर शर्म से गर्दन झुकाकर ही रह गए, मगर तीसरी के तीनों लाल जो अपने भतीजों के साथ क्रांति के युग में पैदा हुए और पले हैं, हाकी की स्टिकें लेकर दरवाज़े पर खड़े हो गए। गर्मा-गर्मी में उन्होंने छिदम्मी की छकलिया-दुपलिया के लत्ते-पलत्ते उड़ा दिए, दो-तीन क्रांतिकारी तमाचे भी जड़ दिए, टांग तोड़ने की धमकी देने लगे। बड़े बेटे ने आकर बाप को बचाया।

ऐसे सुसंवाद मुहल्ले के मनोरंजन की सामग्री बनने से नहीं बचा

करते। उसी रात को लाला इंदरमल के कीर्त्तन में, बाबू राधेश्याम के चबूतरे पर, जग्गू वैद की बैठक में···जहां देखो, इसीकी चर्चा चल निकली। एक मनचले ने तो गीत भी जोड़ लिया कि "बूढ़े बैल छिदम्मी लाल, कबर में ब्याह रचाने वाले।"

खबर मेरे कानों तक भी पहुंची। मज़ाक सूझा, फिर लोभवृत्ति जागी। सोचा फटे में पांव डालकर ज़रा हम भी अपने जी की निकाल लें। एक बार हिचक हुई; मैंने अपने समाजोपयोगी जीवन-दर्शन और कला का उपयोग कभी अपने मुहल्ले में नहीं किया था। अब तक इसे सिद्धांत की तरह मानता आया हूं, मुहल्ले वाले निश्चिन्त भी हैं। मगर छिदम्मी सेठ की छदामों में मोहिनी थी। मेरा सिद्धांत टूट गया।

दूसरे दिन छिदम्मी सेठ की हवेली पर पहुंचने से पता लगा कि मोर्चा तगड़ा है। तीसरी के तीनों बाहर वालों को तो क्या, घर के नौकर-चाकरों तक को अपने बाप के पास फटकने नहीं देते थे। घर की स्त्रियां उन्हें मंत्र दे-देकर और उकसाती थीं। मिलने की मना सुनी तो और भी जी में ठान ली। अपने उर्वर मस्तिष्क का लखलखा सुंघाकर किसी तरह हम छिदम्मी मल के पास पहुंच ही गए।

सेठ छिदम्मी को दुखड़ा सुनाने के लिए एक आदमी मिला, अपनी फोश गालियों के कोश से चुन-चुनकर घरवालों के लिए रत्न लुटाने लगे। तीसरी के लाल फिर मारने को धाए। हमने बीच-बचाव किया, समझाया कि "भई, अपनी भुजा के बल पर बढ़े हैं; इतनी माया बटोरी है; ज़िन्दगी हकूमत और रोब-दाब से बिताई है। घर के बड़े हैं। इस उम्र में ऐसा व्यवहार कर इन्हें ओछा मत बनाओ।"

"ओछा तो यह आप ही बन रहा है खूसट। अपनी हविस के लिए दो लड़कियों की ज़िन्दगी मिटा चुका है, अब फिर तमाशा दिखाने चला है। हम इसकी हड्डी-पसली तोड़ डालेंगे···" एक लड़का बोला, दूसरा बोला, तीसरे ने ज़बान खोली···सभी कुछ न कुछ कह चले। किसीने गर्मी से बात की, किसीने सिद्धान्त की चर्चा चलाई, कोई घरेलू दृष्टि से ऊंच-नीच की चर्चा समझाने लगा। सेठ छिदम्मी अपनी अकड़ पर बार-बार सान चढ़ाने लगे। उन्हें सबसे ज़्यादा इस बात पर क्रोध था कि जिन्हें

